"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 52 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 26 दिसम्बर 2014—पौष 5, शक 1936

### विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
**मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर**

नया रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2014

क्रमांक ई-1-04-2014/1/2.—राज्य शासन, एतद्द्वारा, श्री सुनील कुमार कुजूर, भा.प्र.से. (1986) प्रमुख सचिव, छ.ग. शासन, ग्रामोद्योग विभाग एवं प्रमुख सचिव, माननीय राज्यपाल को उनके वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त "राज्य सहकारी निर्वाचन आयुक्त" नियुक्त करता है. यह आदेश जारी दिनांक से प्रभावशील होगा.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2014.

नया रायपुर, दिनांक 10 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 1-01/2014/1-15.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री माथेश्वरन व्ही., भा.व.से. (2006), वनमंडलाधिकारी, दंतेवाड़ा वनमंडल, दंतेवाड़ा को अस्थायी रूप से आगामी आदेश तक संचालक, अचानकमार अमरकंटक बायोस्फियर रिजर्व, बिलासपुर के पद पर पदस्थ करता है.

नया रायपुर, दिनांक 10 दिसम्बर 2014

क्रमांक ई-1-04-2014/1/2.—राज्य शासन एतद्द्वारा डॉ. तंबोली अय्याज फकीरभाई, भा.प्र.से. (2009), मिशन संचालक, राष्ट्रीय ग्रामीण स्वास्थ्य मिशन, रायपुर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त अपने वर्तमान दायित्वों के साथ-साथ अपर संचालक, स्वास्थ्य सेवाएं भी घोषित करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विवेक ढाँड**, मुख्य सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 10 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 7-29/2014/एक/15.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री इमोतेमसु आओ, भा.व.से., वनमंडलाधिकारी, मरवाही वनमंडल, पेण्ड्रारोड को दिनांक 08-12-2014 से 27-12-2014 तक कुल 20 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत करते हुए दिनांक 07-12-2014 का पूर्ववर्ती तथा दिनांक 28-12-2014 का पश्चातवर्ती राजपत्रित अवकाश को जोड़ने की अनुमति प्रदान की जाती है. उक्त अवकाश अवधि में मुख्यालय से बाहर रहने की अनुमति भी प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री आओ, वनमंडलाधिकारी, मरवाही वनमंडल, पेण्ड्रारोड के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री आओ को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री आओ अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 10 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 1-58/2001/एक/15.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री के. सी. किस्कू, भा.व.से. को दिनांक 22-12-2014 से 30-12-2014 तक कुल 09 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. राज्य शासन एतद्द्वारा श्री के. सी. किस्कू, भा.व.से. को भारत सरकार, कार्मिक, लोक शिकायत एवं पेंशन मंत्रालय, कार्मिक एवं प्रशिक्षण विभाग, नई दिल्ली के कार्यालयीन ज्ञापन क्रमांक 31011/4/2008-Estt..(A), दिनांक 23-09-2008 के अनुसार अधिकतम 10 दिवस का अर्जित अवकाश नगदीकरण (समर्पित) करने की अनुमति दी जाती है.

3. प्रमाणित किया जाता है कि उपर्युक्त समर्पित अवकाश का समायोजन, अधिकारी के अवकाश लेखा में किया जाकर आवश्यक प्रविष्टियां उनकी सेवा-पुस्तिका में कर दी गई है.

4. अवकाश से लौटने पर श्री किस्कू, अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, कार्या. प्रधान मुख्य वन संरक्षक, छत्तीसगढ़ के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

5. अवकाश अवधि में श्री किस्कू को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

6. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री किस्कू अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. एल. आदिले**, उप-सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 26 नवम्बर 2014

क्रमांक 728/922/अव./2014/1-8/स्था.—श्री एम. एल. ताम्रकार, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग को दिनांक 19-12-2014 से 30-12-2014 तक 12 दिवस का अर्जित अवकाश (दिनांक 18-12-2014 के शासकीय अवकाश के लाभ सहित) स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एम. एल. ताम्रकार, आगामी आदेश तक अवर सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री एम. एल. ताम्रकार को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री एम. एल. ताम्रकार अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 26 नवम्बर 2014

क्रमांक 730/485/अव./2010/1-8/स्था.—श्री बी. एल. सोनी, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग को दिनांक 22-11-2014 से 25-11-2014 तक 04 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री बी. एल. सोनी, आगामी आदेश तक अवर सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री बी. एल. सोनी को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री बी. एल. सोनी अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 26 नवम्बर 2014

क्रमांक 732/927/अव./2014/1-8/स्था.—श्री कलदियुस तिर्को, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, लोक निर्माण विभाग को दिनांक 02-12-2014 से 06-12-2014 तक 05 दिवस का अर्जित अवकाश (दिनांक 07-12-2014 के शासकीय अवकाश के लाभ सहित) स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री कलदियुस तिर्की, आगामी आदेश तक अवर सचिव, लोक निर्माण विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री कलदियुस तिर्की को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री कलदियुस तिर्की अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 27 नवम्बर 2014

क्रमांक एफ 2-6/2014/1-8.—छत्तीसगढ़ मंत्रालय सेवा/रा.प्र.सेवा के निम्नलिखित उप सचिव को तत्काल प्रभाव से, अस्थाई रूप से,

आगामी आदेश तक, उनके नाम के समक्ष दर्शाये कॉलम नं.-4 अनुसार विभाग में पदस्थ किया जाता है :—

| स.क्र. (1) | अधिकारी का नाम (2) | वर्तमान पदस्थापना (3) | नवीन पदस्थापना (4) |
|---|---|---|---|
| 1. | श्री एस. के. चौधरी, उप सचिव | जल संसाधन विभाग | पशुपालन, मछली पालन विभाग |
| 2. | श्री एम. एल. गुप्ता, (रा.प्र.से.) उप सचिव. | उच्च शिक्षा विभाग | जल संसाधन विभाग |

नया रायपुर, दिनांक 29 नवम्बर 2014

क्रमांक 734/940/अव./2014/1-8/स्था.—श्री सुनील विजयवर्गीय, अवर सचिव, गृह विभाग को दिनांक 08-12-2014 से 12-12-2014 तक 05 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है तथा दिनांक 07, 13, 14-11-2014 के शासकीय अवकाश को जोड़ने अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री सुनील विजयवर्गीय, आगामी आदेश तक अवर सचिव, गृह विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री सुनील विजयवर्गीय को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री सुनील विजयवर्गीय अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 29 नवम्बर 2014

क्रमांक 736/1897/अव./2012/1-8/स्था.—श्री एस. बी. काले, मुख्य लेखाधिकारी, सामान्य प्रशासन विभाग (लेखा शाखा) को दिनांक 07-11-2014 से 22-11-2014 तक 16 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है तथा दिनांक 06, 23-11-2014 के शासकीय अवकाश को जोड़ने अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एस. बी. काले, आगामी आदेश तक मुख्य लेखाधिकारी, सामान्य प्रशासन विभाग (लेखा शाखा) के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री एस. बी. काले, को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री एस. बी. काले अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 29 नवम्बर 2014

क्रमांक 738/918/अव./2014/1-8/स्था.—डॉ. सुरेन्द्र दुबे, विशेष कर्तव्यस्थ अधिकारी, संस्कृति विभाग को दिनांक 18-11-2014 से 27-11-2014 तक 10 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर डॉ. सुरेन्द्र दुबे, आगामी आदेश तक विशेष कर्तव्यस्थ अधिकारी, संस्कृति विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में डॉ. सुरेन्द्र दुबे को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री डॉ. सुरेन्द्र दुबे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 1 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 10-10/2003/1-8.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 11 फरवरी 2014 द्वारा श्री विक्रम सिंह सिसोदिया, विशेष कर्त्तव्यस्थ अधिकारी, मुख्यमंत्री सचिवालय को निश्चित वेतन रुपये 75000/- (रुपये पचहत्तर हजार) प्रतिमाह दिनांक 12-12-2013 से स्वीकृत किया गया है.

2. राज्य शासन एतद्द्वारा श्री सिसोदिया को दिये जा रहे उक्त निश्चित मासिक वेतन रुपये 75000/- (रुपये पचहत्तर हजार) से पेंशन की राशि घटाये जाने से, विशेष प्रकरण मानते छूट प्रदान की जाती है.

3. अन्य प्रकरणों में इसे पूर्वादाहरण नहीं माना जाएगा.

4. इस स्वीकृति हेतु वित्त विभाग के कम्प्यूटर क्रमांक एफ 2014-01-00472 दि. 26-11-2014 द्वारा सहमति दी गई है.

नया रायपुर, दिनांक 2 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 2-6/2014/1-8 (पार्ट).—छत्तीसगढ़ मंत्रालयीन सेवा के निम्नलिखित उप सचिव को तत्काल प्रभाव से, अस्थाई रूप से, आगामी आदेश तक, उनके नाम के समक्ष दर्शाये कॉलम नं. 4 अनुसार विभाग में पदस्थ किया जाता है :—

| स.क्र. (1) | अधिकारी का नाम (2) | वर्तमान पदस्थापना (3) | नवीन पदस्थापना (4) |
|---|---|---|---|
| 1. | श्री याकूब खेस्स, उप सचिव | तक. शिक्षा, जनशक्ति नियोजन, विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी विभाग. | श्रम विभाग |
| 2. | श्री जी. आर. मालवीय, उप-सचिव | श्रम विभाग | तक. शिक्षा, जनशक्ति नियोजन, विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी विभाग. |

नया रायपुर, दिनांक 2 दिसम्बर 2014

क्रमांक 740/2270/अव./2009/1-8/स्था.—श्री विनोद कुमार वर्मा, अवर सचिव, कृषि विभाग को दिनांक 26-12-2014 से 03-01-2015 तक 09 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है तथा दिनांक 25-12-2014 एवं 04-01-2015 के शासकीय अवकाश के जोड़ने अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री विनोद कुमार वर्मा आगामी आदेश तक अवर सचिव, कृषि विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री विनोद कुमार वर्मा को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री विनोद कुमार वर्मा अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 5 दिसम्बर 2014

क्रमांक 742/502/अव./2010/1-8/स्था.—श्री गोपाल सिंह, अवर सचिव, खाद्य विभाग को दिनांक 10-11-2014 से 12-11-2014 तक 03 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है तथा दिनांक 08, 09-11-2014 के शासकीय अवकाश को जोड़ने अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री गोपाल सिंह आगामी आदेश तक अवर सचिव, खाद्य विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री गोपाल सिंह को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री गोपाल सिंह अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**तीरथ प्रसाद लड़िया, अवर सचिव.**

---

## विधि और विधायी कार्य विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 7 अक्टूबर 2014

क्रमांक 8647/1605/21-ब/छ.ग./2014.—राज्य शासन, एतद्द्वारा अतिरिक्त शासकीय अभिभाषक/अतिरिक्त लोक अभियोजक के पद पर नियुक्त श्री शिवदयाल साहू, गरियाबंद, जिला-गरियाबंद (छ.ग.) को अतिरिक्त जिला एवं सत्र न्यायाधीश, गरियाबंद के न्यायालय में शासन की ओर से पैरवी करने के लिए दिनांक 22-09-2014 से पुनः तीन वर्ष की कालावधि या 62 वर्ष जो भी पहले हो, के लिए अतिरिक्त शासकीय अभिभाषक नियुक्त करता है तथा दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (क्र. 2 सन् 1974) की धारा 24 की उपधारा (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए उसी अवधि के लिए उन्हें अतिरिक्त लोक अभियोजक भी नियुक्त करता है. उन्हें शासन द्वारा निर्धारित एवं समय-समय पर संशोधित रिटेनर फीस एवं अन्य फीस देय होगी. उनकी सेवा की अन्य शर्तें छ.ग. विधि विभाग मैन्युअल में निर्धारित अनुसार होगी. किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है.

किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है. उक्त संबंध में होने वाला व्यय मांग संख्या 29-2014-न्याय प्रशासन, 114-कानूनी सलाहकार और परिषद्, 3572-मुफस्सिल स्थापना, 10-व्यवसायिक सेवाओं हेतु अदायगियां, 008-शासकीय अभिभाषकों को फीस मद के अन्तर्गत प्रभारित किया जावेगा.

नया रायपुर, दिनांक 7 अक्टूबर 2014

क्रमांक 8649/2612/21-ब/छ.ग./2014.—राज्य शासन, एतद्द्वारा, श्री संजय तिवारी, अधिवक्ता, बलौदाबाजार, को जिला एवं सत्र न्यायाधीश बलौदाबाजार के न्यायालय में शासन की ओर से पैरवी करने के लिए परिवीक्षा पर उनके कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से एक वर्ष की कालावधि या 62 वर्ष जो भी पहले हो, के लिए शासकीय अभिभाषक नियुक्त करता है तथा दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (क्र. 2 सन् 1974) की धारा 24 की उपधारा (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लेते हुए उसी अवधि के लिए उन्हें लोक अभियोजक भी नियुक्त करता है. उन्हें शासन द्वारा निर्धारित एवं समय-समय पर संशोधित रिटेनर फीस एवं अन्य फीस देय होगी. उनकी सेवा की अन्य शर्तें छ.ग. विधि विभाग मैन्युअल में निर्धारित अनुसार होगी. किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है.

उक्त संबंध में होने वाला व्यय मांग संख्या 29-2014-न्याय प्रशासन, 114-कानूनी सलाहकार और परिषद्, 3572-मुफस्सिल स्थापना, 10-व्यवसायिक सेवाओं हेतु अदायगियां, 008-शासकीय अभिभाषकों को फीस मद के अन्तर्गत प्रभारित किया जावेगा.

नया रायपुर, दिनांक 19 नवम्बर 2014

क्रमांक 9820/2196/21-ब/छ.ग./2014.—राज्य शासन, एतद्द्वारा, श्री अनिल कुमार श्रीवास्तव, अधिवक्ता, को अतिरिक्त जिला एवं सत्र न्यायाधीश, रायगढ़ के न्यायालय में शासन की ओर से पैरवी करने के लिए परिवीक्षा पर उनके कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से एक वर्ष की कालावधि या 62 वर्ष जो भी पहले हो, के लिए अतिरिक्त शासकीय अभिभाषक नियुक्त करता है तथा दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (क्र. 2 सन् 1974) की धारा 24 की उपधारा (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लेते हुए उसी अवधि के लिए उन्हें अतिरिक्त लोक अभियोजक भी नियुक्त करता है. उन्हें शासन द्वारा निर्धारित एवं समय-समय पर संशोधित रिटेनर फीस एवं अन्य फीस देय होगी. उनकी सेवा की अन्य शर्तें छ.ग. विधि विभाग मैन्युअल में निर्धारित अनुसार होगी. किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है.

उक्त संबंध में होने वाला व्यय मांग संख्या 29-2014-न्याय प्रशासन, 114-कानूनी सलाहकार और परिषद्, 3572-मुफस्सिल स्थापना, 10-व्यवसायिक सेवाओं हेतु अदायगियां, 008-शासकीय अभिभाषकों को फीस मद के अन्तर्गत प्रभारित किया जावेगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुषमा सावंत, अतिरिक्त सचिव.**

---

रायपुर, दिनांक 26 नवम्बर 2014

क्रमांक 10068/2513, 3487/21-ब/छ.ग./2014.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री एम. सिद्दीकी (मुख्तार सिद्दीकी), अधिवक्ता/नोटरी, तहसील-डोंगरगढ़, जिला-राजनांदगांव, छ.ग. का नाम नोटरी अधिनियम, 1952 की धारा 10 (घ) के प्रावधान के अनुसार नोटरी रजिस्टर से विलोपित करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**पी. एन. त्रिपाठी, उप-सचिव.**

---

## जनसंपर्क विभाग

मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 29 नवम्बर 2014

क्रमांक एफ 1-25/2014/चौबीस.—छत्तीसगढ़ पत्रकार कल्याण कोष समिति के प्रावधानों के अंतर्गत प्रदत्त अधिकारों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ पत्रकार कल्याण कोष समिति का पुनर्गठन कर निम्नानुसार प्रतिनिधि पत्रकारों को सदस्य के रूप में नामांकित करता है :—

1. श्री मोहन राव, सिटी चीफ, नवभारत रायपुर
2. श्री दीपक लखोटिया, प्रधान संपादक, प्रखर समाचार, धमतरी.
3. श्री सुनील कुमार, प्रधान संपादक, दैनिक छत्तीसगढ़ रायपुर.
4. श्री अशोक साहू, ब्यूरो चीफ, यूनीवार्ता, रायपुर.
5. श्री सुशील कोठारी, संपादक, सवेरा संकेत, राजनांदगांव.

2. पत्रकार कल्याण कोष समिति के सदस्य सचिव अपर संचालक, जनसंपर्क होंगे. समिति का कार्यकाल दो वर्ष का होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अमिताभ जैन, प्रमुख सचिव.**

## गृह-सी विभाग
## (विभागीय परीक्षा प्रकोष्ठ)
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 14 अक्टूबर 2014

### विभागीय परीक्षा माह जनवरी, 2015 का सूचना तथा कार्यक्रम

क्रमांक एफ 09-107/गृह-सी/परीक्षा/2014.—छत्तीसगढ़ शासन के उन अधिकारियों को (जिनके लिये विभागों द्वारा विभागीय परीक्षा निर्धारित की गई हो) विभागीय परीक्षा सोमवार, दिनांक 12 जनवरी, 2015 से 19 जनवरी, 2015 तक रायपुर/बिलासपुर/बस्तर तथा सरगुजा संभाग के आयुक्तों द्वारा नियत किये जाने वाले स्थानों में निम्नांकित कार्यक्रमों के अनुसार होगी. नीचे सूची में दर्शाये अनुसार विभागाध्यक्ष/जिलाध्यक्ष अपनी जानकारी उपरोक्तानुसार संबंधित परीक्षा केन्द्रों के आयुक्त को उपलब्ध करायें.

**सोमवार, दिनांक 12-01-2015**

| क्रमांक (1) | प्रश्न पत्र (2) | समय (3) |
|---|---|---|
| 1. | पहला प्रश्न पत्र दाण्डिक विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) भू-अभिलेख एवं राजस्व विभाग के अधिकारियों के लिए. | |
| 2. | पंजीयन विधि तथा प्रक्रिया पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (केवल अधिनियम तथा नियम की पुस्तकों सहित) | |
| 3. | विधि तथा प्रक्रिया-उत्पादन शुल्क/आबकारी विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 4. | विधि तथा प्रक्रिया-विक्रय कर विभाग के अधिकारियों के लिये (केवल नियमों की पुस्तकों सहित) | |
| 5. | पहला प्रश्न पत्र-सहकारिता (बिना पुस्तकों के) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये | |
| 59. | विद्युत संबंधी विधियां-ऊर्जा विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |

**सोमवार, दिनांक 12-01-2015**

| | | |
|---|---|---|
| 6. | दूसरा प्रश्न पत्र-दाण्डिक विधि तथा प्रक्रिया दाण्डिक मामलों में आदेश/निर्णय का लिखा जाना भू-अभिलेख विभाग एवं राजस्व विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 7. | दूसरा प्रश्न पत्र सहकारिता तथा सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 8. | समाज कल्याण (बिना पुस्तकों के) पंचायत एवं समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 60. | भू-योजना तथा विद्युत सुरक्षा-ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री, कनिष्ठ यंत्री एवं पर्यवेक्षकों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |

**मंगलवार, दिनांक 13-01-2015**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 9. | पहला प्रश्न पत्र-प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) भाग-"ए" आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 10. | पहला प्रश्न पत्र प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) राजस्व भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये भाग-"बी". | |
| 11. | पहला प्रश्न पत्र प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) राजस्व भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये भाग-"सी". | |
| 12. | उद्योग विभाग संबंधी अधिनियम तथा नियम उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 13. | प्रश्न पत्र-खनिज प्रबंध (पुस्तकों सहित) (नैसर्गिक संसाधन) खनिज साधन विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 14. | लेखा तथा कार्यालयीन प्रक्रिया-प्रथम प्रश्न पत्र पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 61. | विद्युत संस्थापनायें ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री, कनिष्ठ यंत्री एवं पर्यवेक्षकों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |
| 66. | प्रथम प्रश्न पत्र लेखा, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |

**मंगलवार, दिनांक 13-01-2015**

| | | |
|---|---|---|
| 15. | दूसरा प्रश्न पत्र-प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) राजस्व भू-अभिलेख, आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 16. | प्रक्रिया विकास योजनाओं राज्यों के साधन राज्य के नियम पुस्तिकाओं आदि का ज्ञान उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |
| 17. | तीसरा प्रश्न पत्र बैंकिंग (बिना पुस्तकों के) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 18. | समाज शिक्षा (बिना पुस्तकों के) पंचायत एवं समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 19. | लेखा तथा कार्यालयीन प्रक्रिया-द्वितीय प्रश्न पत्र पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |
| 62. | लेखा व स्थापना ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री, कनिष्ठ यंत्री एवं पर्यवेक्षकों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |
| 67. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |

बुधवार, दिनांक 14-01-2015

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 20. | तीसरा प्रश्न पत्र-प्रशासनिक, राजस्व विधि तथा प्रक्रिया, राजस्व के मामले में आदेश का लिखा जाना, राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 21. | पुस्तपालन तथा कर निर्धारण विक्रयकर विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |
| 22. | प्रश्न पत्र प्रथम वन विधि (बिना पुस्तकों के) सहायक वन संरक्षकों के लिये | |
| 23. | पहला प्रश्न पत्र-प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) वन क्षेत्रपालों के लिये | |
| 24. | पुलिस अधिकारियों की "व्यवहारिक परीक्षा". | |
| 63. | स्विच गेयर तथा संरक्षण ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्रियों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |
| 68. | तृतीय प्रश्न पत्र लेखा, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |

बुधवार, दिनांक 14-01-2015

| | | |
|---|---|---|
| 25. | कार्यालयीन संगठन तथा प्रक्रिया-विक्रयकर विभाग के अधिकारियों के लिये | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 26. | सिविल विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 27. | पुलिस अधिकारियों की "पुलिस शाखा" प्रश्न पत्र (बिना पुस्तकों के) | |
| 28. | दूसरा प्रश्न पत्र-सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) सहायक वन संरक्षकों के लिये. | |
| 29. | तीसरा प्रश्न पत्र सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) वन क्षेत्रपालों के लिये. | |
| 30. | स्थानीय शासन अधिनियम तथा नियम (बिना पुस्तकों के) पंचायत एवं समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 31. | चौथा प्रश्न पत्र सहकारी लेखा तथा परीक्षण (बिना पुस्तकों के) भाग-1, लेखा भाग-2 सहकारिता लेखा परीक्षण सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 32. | समाज शास्त्र (पुस्तकों सहित) आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 64. | विद्युत रोधन समन्वय तथा परिसंकट ग्रस्ट इंशुलेशन को-आर्डिनेशन व हजार्ड एस. एरिया ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री (वि. सु.) के लिये (बिना पुस्तकों के) | |
| 69. | चतुर्थ प्रश्न पत्र लेखा, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के) | |

## गुरुवार, दिनांक 15-01-2015

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 33. | प्रथम प्रश्न पत्र-लेखा (बिना पुस्तकों के) सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, नायब तहसीलदारों तथा राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों/कर्मचारियों के लिये. | |
| 34. | प्रश्न पत्र-प्रथम लेखा (बिना पुस्तकों के) आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 35. | प्रश्न पत्र-प्रथम लेखा (बिना पुस्तकों के) पंचायत एवं समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 36. | प्रश्न पत्र न्यायिक शाखा (बिना पुस्तकों के) पुलिस विभाग के अधिकारियों के लिये | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 37. | लेखा (पुस्तकों सहित) उत्पाद शुल्क/आबकारी विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 38. | लेखा (लेखा पुस्तकों सहित) आर्थिक एवं सांख्यिकी विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 39. | लेखा (पुस्तकों सहित) उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 40. | लेखा (पुस्तकों सहित) नैसर्गिक संसाधन विभाग के अधिकारियों के लिये | |

## गुरुवार, दिनांक 15-01-2015

| | | |
|---|---|---|
| 41. | लेखा (पुस्तकों सहित) जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 42. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (पुस्तकों सहित) डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, नायब तहसीलदारों एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों/कर्मचारियों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 43. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (पुस्तकों सहित) आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 44. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (पुस्तकों सहित) पंचायत एवं समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये | |

## शुक्रवार, दिनांक 16-01-2015

| | | |
|---|---|---|
| 45. | सिविल पशुचिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों के लिये प्रश्न पत्र भाग-1 (बिना पुस्तकों के) पशुचिकित्सा विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 46. | प्रथम प्रश्न पत्र लेखा भाग-1 मत्स्यपालन विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के) | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 47. | प्रथम प्रश्न पत्र लेखा (पुस्तकों सहित) कृषि सेवा कार्यपालन प्रथम, द्वितीय एवं तृतीय श्रेणी के अधिकारियों के लिये. | |
| 48. | प्रथम प्रश्न पत्र विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) डेयरी विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 49. | प्रश्न पत्र-द्वितीय छत्तीसगढ़ मूलभूत तथ्य और ग्रामीण विकास, जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |

**शुक्रवार, दिनांक 16-01-2015**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 50. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (बिना पुस्तकों के) वन क्षेत्रपालों के लिये | |
| 65. | पंचायत राज प्रशासन (विधि तथा प्रक्रिया) सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, अधीक्षक भू-अभिलेख, सहायक अधीक्षक भू-अभिलेख, जिला कार्यालय के अधीक्षक, ग्रामीण विकास विभाग के विकास खण्ड अधिकारी, मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जनपद पंचायत, अनुसूचित जनजाति कल्याण विभाग के जिला संयोजक, क्षेत्र संयोजक, विकास खंड अधिकारी के लिये मुख्य कार्यपालन अधिकारी जनपद पंचायत के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| | **शुक्रवार, दिनांक 16-01-2015** | |
| 51. | सिविल पशुचिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों का लेखा प्रश्न पत्र भाग-2 पशु चिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |
| 52. | प्रश्न पत्र लेखा भाग-2 मत्स्य पालन विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 53. | सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये किसी मामले में आदेश/प्रतिवेदन लिखने की व्यवहारिक परीक्षा (पुस्तकों सहित) | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 54. | तृतीय प्रश्न पत्र प्रक्रिया तथा लेखा (पुस्तकों सहित) सहायक वन संरक्षकों के लिये | |
| 55. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (बिना पुस्तकों के) कृषि कार्यपालन प्रथम, द्वितीय तथा तृतीय श्रेणी के अधिकारियों के लिये. | |
| 56. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) डेयरी विकास विभाग के अधिकारियों के लिये | |
| 57. | प्रश्न पत्र तृतीय अनु. जाति तथा आदिवासी (अनु. जनजाति) विकास, जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |
| | **शनिवार, दिनांक 17-01-2015 एवं रविवार 18-01-2015 को शासकीय अवकाश** | |
| | **सोमवार, दिनांक 19-01-2015** | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 58. | हिन्दी निबंध तथा हिन्दी से अंग्रेजी में अनुवाद सभी विभागों के अधिकारियों के लिये | |

**नोट :-**

1. सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, राज्य के अधीनस्थ सिविल सेवाओं के सदस्य, भू-अभिलेख कर्मचारियों तथा कलेक्टरों और राजस्व आयुक्तों के कार्यालय के अधीक्षकों को सूचित किया जावे कि विभागीय परीक्षा गृह विभाग द्वारा नये संशोधित नियमों के अन्तर्गत प्रसारित अधिसूचना क्रमांक एफ 3-54/98/दो-ए (3), दिनांक 19-03-99 एवं एफ 3-102/90/दो-ए (3) के पाठ्यक्रम के अनुसार होगी. नये नियमों के अन्तर्गत पंचायत राज प्रशासन विधि एवं प्रक्रिया से संबंधित प्रश्न भी अनिवार्य रूप से रखा गया है.

2. उम्मीदवारों को सूचित किया जावे कि जिन प्रश्न पत्रों में पुस्तकों की सहायता ली जाना है, उन्हें विभागीय परीक्षा के लिये कलेक्टर कार्यालय से पुस्तकें नहीं दी जावेंगी उन्हें अपनी स्वयं की पुस्तक लानी होगी.

3. सभी संबंधित विभागों के अधिकारियों को जो परीक्षा में सम्मिलित होने के इच्छुक हों, अपना नाम उचित माध्यम से सीधे अपने विभागाध्यक्षों को भेजना चाहिये. यह भी स्पष्ट किया जावे कि परीक्षार्थी राजपत्रित/अराजपत्रित है, का भी उल्लेख किया जावे.

4. सामान्य प्रशासन विभाग के ज्ञापन क्रमांक 1/15/77/-1/ह.स. से दिनांक 15 जनवरी, 1978 के अनुसार विभागीय परीक्षा में अनुसूचित जाति एवं अनुसूचित जनजातियों के उम्मीदवारों को उत्तीर्ण होने के लिये 10 प्रतिशत अंकों तक छूट दी जाती है. अत: ऐसे परीक्षार्थी तत्संबंध में अपना प्रमाण-पत्र अपने विभागाध्यक्ष/जिलाध्यक्षों/आयुक्तों को प्रस्तुत करेंगे.

इन प्रमाण-पत्रों को गृह-सी विभाग, (विभागीय परीक्षा प्रकोष्ठ) को नहीं भेजे जावें. संबंधित विभागाध्यक्ष/जिलाध्यक्ष/परीक्षा में भाग लेने वाले व्यक्तियों की सूची के साथ प्रमाण-पत्र संबंधित परीक्षा केन्द्रों के आयुक्तों को दिनांक 15-12-2014 तक भेजेंगे. जिन परीक्षार्थियों द्वारा प्रमाण-पत्र विभागाध्यक्षों के माध्यम से संबंधित आयुक्त को प्रस्तुत नहीं किये जावेंगे, उन्हें इस प्रकार की सुविधा प्राप्त नहीं होगी. ये प्रमाण-पत्र आयुक्त कार्यालय में रखे जावेंगे.

5. समस्त परीक्षा केन्द्र आयुक्तों से निवेदन है कि परीक्षा में सम्मिलित जिन परीक्षार्थियों द्वारा अनुसूचित जाति/जनजाति के प्रमाण-पत्र उन्हें प्राप्त होंगे उनको शासन को भेजे जाने वाली सूची में स्पष्ट रूप से उल्लेख करें.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. के. माथुर,** उप-सचिव.

---

## वित्त विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 5 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 1-14/2014/स्था/चार.—राज्य शासन द्वारा, एतद्द्वारा वित्तीय अधिकार पुस्तिका के नियम-5 में प्रदत्त अधिकार का प्रयोग करते हुए, संभागीय संयुक्त संचालक, कोष, लेखा एवं पेंशन, दुर्ग को आहरण एवं संवितरण अधिकारी घोषित करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सी. जे. खत्री,** संयुक्त सचिव.

---

## खनिज साधन विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 22 नवम्बर 2014

क्रमांक एफ 7-14/2013/12.—राज्य शासन, एतद्द्वारा चीफ कन्ट्रोलर ऑफ माइन्स, भारतीय खान ब्यूरो नागपुर के परिपत्र क्रमांक 2/2010, दिनांक 06-04-2010 के पैरा-2 के क्रमांक-2 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 10-11-2014 में निम्नानुसार संशोधन करता है :—

### संशोधन

उक्त अधिसूचना के पैरा-01 के सरल क्रमांक-10 में शब्द M/S BHARAT ALUMINIUM COMPANY LIMITED (BALCO) P. O. Balco Nagar Korba (C. G.), India. Pin 495684 के पश्चात् शब्द (राज्य में स्थित स्वयं के खनिज रियायतों से संबंधित डीजीपीएस कार्य हेतु) अन्त:स्थापित किया जाय.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुबोध कुमार सिंह,** सचिव.

